थी। जातिभ्रष्टों का शुद्ध करना, उपजातियों में परस्पर-विवाह, कन्या-विक्रय की मनाई, मद्यपान का निषेध, कपट या दबाव से विवाह निश्चित होने, अथवा विवाह कर्म यथाविधि न होने, पर दूसरा विवाह करने, जाति-कृत्यों और उनके स्वेच्छाचारों पर अधिकार रखने तथा विभिन्न जातियों के साथ समान व्यवहार रखने, इत्यादि बातों से स्पष्ट है कि, देशी राजा सामाजिक सुधार के विषय में उदासीन नहीं थे। इस विवेचन से न्यायमूर्ति तैलंग-लिखित पूर्वोक्त निबंध के विचारों की भी पुष्टि होती है। उनका कथन है कि मराठा-साम्राज्य में, अर्थात् हिन्दुओं के राज्य में, वर्तमान लोगों की अपेक्षा कहीं अधिक, मानसिक धैर्य और उदारता थी। सच है, केवल १०० वर्ष पूर्व हमारे पूर्वजों में प्रगति के प्रतिकूल जो प्रवृत्ति और मानसिक दुर्बलता थी, उसकी अपेक्षा यदि इस समय हम लोगों में अधिक दोष दिखलाई दें, तो यही कहना चाहिए कि अंग्रेजी शिक्षा से हमें जो कुछ लाभ हुए, वे हमारे लिए कभी सन्तोषकारक नहीं। वे तो एक प्रकार से हमारे लिये बहुत ही महँगे ठहरे। अस्तु। पेशवाओं के रोजनामचों का यह संक्षिप्त विवेचन अब यहां समाप्त करना उचित होगा।

उत्तमोत्तम हिंदू राजाओं और मुसलमान बादशाहों की राज्यव्यवस्था से पेशवाओं की राज्यव्यवस्था किसी प्रकार कम न थी। हां, महात्मा शिवाजी अथवा अकबर की श्रेष्ठ राजनीतिज्ञता का पेशवाशाही में अभाव था, पेशवाई के नाशकारक बीज पेशवाशाही में ही पड़े थे। यह सच है कि महाराज शिवाजी की उदार राजनीति का जब पेशवा ने त्याग किया, और अंग्रेजों के समान बलवान शत्रु के साथ मुक़ाबला

करने का अवसर आया, तभी पेशवाशाही के नष्ट होने का रंगढंग देख पड़ा। परन्तु इसमें भी सन्देह नहीं कि पेशवा ने बड़ी चतुरता और योग्यता से राज्य किया। हां, पारस्परिक झगड़ों के कारण जब सार्वजनिक शांति के नष्ट होने का समय आया था, उसकी बात अलग है। जाति की बड़ाई और ब्राह्मणों के मिथ्या अभिमान की गुप्त बातें जब प्रकट होने लगीं, और उच्च सुधार-विषयक ज्ञान प्राप्त करने, नवीन कलाकौशल और शास्त्र सीखने, तथा उदार सामाजिक नीति और धार्मिक विचार ग्रहण करने की ओर जब लोगों ने प्रमाद दिखलाया, तभी, बाहरी शक्ति का प्रभाव होने के पहले ही, हमारा सारा काम बिगड़ चुका। बस, इतिहास जिज्ञासुओं को यही पाठ पढ़ाने के लिए यह निबन्ध लिखा गया है। सो हमारे सब ग्रन्थकर्ता और नीतिधर्म निपुण लोग यदि उपर्युक्त पाठ को ध्यान में रख कर इनसे कुछ लाभ उठा सकेंगे, तो आज के इस निबन्ध का परिश्रम सफल समझा जायगा।



# तरुण-भारत-ग्रन्थावली।

भारतीय नवयुवकों में नवजीवन का सञ्चार करने के लिए इस ग्रन्थावली में इतिहास, जीवनचरित और सदाचार के ग्रन्थ निकलते हैं। जो महाशय, आठ आने प्रवेश फीस दाखिल करके, इसके स्थायी ग्राहक बन जाते हैं, उनको सब पुस्तकें पौन मूल्य पर मिलती रहती हैं। अभी तक निम्नलिखित ग्रन्थ निकल चुके हैं :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) अपना सुधार | ॥=) | (६) रोम का इतिहास | १) |
| (२) फ्रांस की राज्यक्रांति | १=) | (७) इटली की स्वाधीनता | ॥) |
| (३) एब्राहम लिंकन | ॥=) | (८) दिल्ली अथवा इन्द्रप्रस्थ | ॥) |
| (४) महादेवगोविन्दरानाडे | ॥।) | (९) सदाचार और नीति | १) |
| (५) ग्रीस का इतिहास | १=) | (१०) मराठों का उत्कर्ष | १॥) |

व्यवस्थापक

**तरुण-भारत ग्रन्थावली,**

दारागंज, प्रयाग।